अर्थ–शठी, पलाशी. षड्ग्रंथा, सुव्रता, गन्धमूलिका, गन्धारका, गन्धवधू, वधू, पृथुपलाशिका, ( गन्धमूली, ग्रंथिका, कर्पूर, पलाशसटी, शठी, षटी, गन्धशटी, कर्बुर, कर्चुर, सुगन्धासटी, गन्धमूला, गन्धोलि, गन्धमूलक, सुगन्धा, गन्धसटी, गन्धमूल, गन्धपलाशी, जीमूतमूल, कच्छोरा, हिमजा, हैमी, षड्ग्रन्थि, गन्धोलि, पलाशा, हिमाग्रन्था, अम्लनिशा, सुगन्धमूला, गन्धोरी, शठिका, पलाशिका, समुद्रा, तूणी, दूर्वा, गन्धा, पृथुपलाशिका, सठी, अम्लहरिद्रा, सौम्या, हिमोद्भवा, गन्धवधू. )

| | |
|---|---|
| हिन्दीभाषामें | गन्धपलाशी, कचूरभेद, कपूरकचरी । |
| बङ्गभाषामें | शटी, आम, आदा, गन्धशठी । |
| मराठीभाषामें | कापूरकचरी । |
| गुजरातीभाषामें | कपूरकाचरी । |
| कर्णाटकीभाषामें | गन्धशटी । |
| तैलङ्गभाषामें | किचलिरागड्डल । |
| लैटिन्भाषामें | हिडिक्यम् स्पिकेटम् । Hedychum Specatum |
| अरबीभाषामें | जरंबाद । |
| वम् | आंबेहलद । |

अस्य गुणाः ।

—भवेद्गन्धपलाशी तु कषायाग्राहिणीलघुः ।
तिक्तातीक्ष्णाचकटुकानुष्णास्यमलनाशिनी ॥
शोथकासव्रणश्वासशूलहिध्मग्रहापहा । ( भा० प्र० )

अर्थ–गन्धपलाशी–कषेली, ग्राही, हलकी, कडवी, तीक्ष्ण, चरपरी किञ्चित् उष्णा, मुखके मलका नाश करनेवाली तथा सूजन, खांसी, घाव, श्वास, शूल, हिध्म और ग्रहनाशक है ।

अपिच ।

ससुगन्धः कर्चुरकस्तीक्ष्णोदाहीकटुःस्मृतः ।
तिक्तश्चतुवरश्चैव शीतवीर्यो लघुःस्मृतः ॥
किञ्चित्पित्तंकोपयतिकासश्वासज्वरापहः ।
शूलहिक्कागुल्मरक्तरुजंवातंत्रिदोषकम् ॥
मुखवैरस्यदौर्गन्ध्यव्रणामच्छर्दिहिध्महा । ( नि० र० )

अर्थ-कपूरकचरी-( छोटाकचूर ), तीक्ष्ण, दाहजनक, चरपरी. कडवी, कषेली, शीतवीर्य्य, हलकी, किंचित् पित्तकारक तथा खांसी, श्वास,-ज्वर, शूल, हुचकी, गोला, रुधिररोग, बादि, त्रिदोष, मुखकी विरसता. दुर्गन्ध, घाव, आम, वमन और हिध्मरोगको नष्ट करेहै ।

विवरण । वेल होतीहै, इसकी, जड सुगन्धियुक्त कन्दकी समान होतीहै, उसके टुकडे कर सुखालेतेहैं, उसीको गन्धपलाशी अर्थात् कपूरकचरी कहतेहैं.

मुरानामानि ।

गंधिनीतालपर्णीतुदैत्यागन्धकुटीमुरा ।

अर्थ-गन्धिनी, तालपर्णी, दैत्या, गन्धकुटी, मुरा, ( पुरागन्धवती, दिव्या, गन्धाढ्या, गन्धमादिनी, सुरभि, भूरिगन्धा, कुटी, गन्धिनी. भूतगन्धा, तालपर्णिका और मुरामांसी )

| | |
|---|---|
| हिन्दीभाषामें | एकांगी मुरा । |
| वंगभाषामें | मुरामांसी । |
| मराठीभाषामें | एकांगीमुरा । मोरमांसी । |
| कर्णाटकी भाषामें | मुरे । |
| गुजराती भाषामें | मोरमांसी । |

अस्यागुणाः ।

मुरातिक्ताहिमास्वाद्वीलघ्वीपित्तानिलापहा ।
ज्वरासृग्भूतरक्षोघ्नीकुष्ठकासविनाशिनी ॥ (भावप्रकाश)

अर्थ-एकाङ्गी-कडवी, शीतल, स्वादिष्ठ, लघु तथा पित्त. वात, ज्वर, रुधिरदोष, भूत, राक्षस, कोढ और कासरोगका नाश करेहै ।

अपिच ।

एकांगीकटुकातिक्ता तुवराशीतला मता ।
लघुस्वादुसुगन्धास्यादिंद्रियाणांचहर्षदा ॥
कफपित्तश्वासवातरक्तदोषविषापहा ।
दाहभ्रमतृषामूर्च्छाज्वरकुष्ठविनाशिनी ॥
पिशाचराक्षसालक्ष्मीबाधानाशकरीमता । ( नि०र० )

अर्थ-एकाङ्गी-चरपरी, कडवी, कषेली, शीतल, हलकी. स्वादिष्ठ, सुगन्धि. इंद्रियोंको तृप्त करनेवाली तथा कफ, पित्त, श्वास, वात, रुधिरविकार. विषवि-

कार, दाह, भ्रम, तृषा, मूर्च्छा, ज्वर, कोढ, पिशाचबाधा, राक्षसबाधा और अलक्ष्मीका नाश करैहै ।

लामज्जकनामानि ।

लामज्जकंसुनालंस्यादमृणालंलयंलघु ।
इष्टकापथिकंसेव्यंनलदंचावदातकम् ॥

अर्थ-लामज्जक, सुनाल, अमृणाल, लय लघु, इष्टकापथिक, सेव्य, नलद, अवदातक, ( सुनील, शीघ्र, दीर्घमूल, जलाशय और अवदाहक )

| | |
|---|---|
| हिन्दी भाषामें | लामज्जक । |
| वंगभाषामें | गन्धवेणा । |
| मराठीभाषामें | लावज, पिंवळावाळा । |
| गुजराती भाषामें | सुगंधिपीलु, खडजल, जलवालो । |
| तैलंगी भाषामें | तेल्लवट्टिवेरु । |

श्रेष्ठलामज्जकलक्षणम् ।

दीर्घमूलंदृढंसूक्ष्ममुत्तमंगन्धसंयुतम् ।
देशेसाधारणेजातंलामज्जंभद्रकंभवेत् ॥ ( भै० चि० )

अर्थ-जिसकी वडी जड हो, दृढ हो, सूक्ष्म हो, सुगन्धियुक्त हो, साधारण देशमें उत्पन्न हुआ हो, ऐसा लामज्जक श्रेष्ठ होताहै ।

अस्य गुणाः ।

लामज्जकंहिमंतिक्तंलघुदोषत्रयास्रजित् ।
त्वगामयस्वेदकृच्छ्रदाहपित्तास्ररोगनुत् ॥ (भावप्रकाश)

अर्थ-लामज्जक-शीतल, कडवा, हलका, त्रिदोषनाशक तथा रक्तदोष, त्वचाके रोग, पसीना, मूत्रकृच्छ्र, दाह और रक्तपित्त रोगको दूर करे है ।

अपिच ।

लामज्जकंहिमं तिक्तंमधुरं वातपित्तजित् ।
तृड्दाहश्रममूर्च्छार्त्तिरक्तपित्तज्वरापहम् ॥ (रा० नि० )

अर्थ-लामज्जक-शीतल, कडवा, मधुर, वातपित्तनाशक तथा तृषा, दाह, श्रम, मूर्च्छा, रक्तपित्त और ज्वरको नष्ट करे है ।

अन्यच्च ।

लामज्जकन्तुमधुरंतिक्तं शीतञ्चपाचकम् ।

स्तम्भनंलघुपित्तघ्नंवाततृड्दाहनाशनम् ॥
त्रिदोषश्रममूर्च्छास्रशूलवांतिविनाशनम् ।
ज्वरश्च रक्तदोषश्च स्वेदकृच्छ्रं मदंकफम् ॥
व्रणंविषंविसर्पंश्चनाशयेदितिकीर्त्तितम् (निघण्टुरत्नाकर)

अर्थ-लामज्जक-मधुर, तिक्त ( कडवा ), शीतल, पाचन, स्तम्भन, हलका, पित्तनाशक तथा वात, तृषा, दाह, त्रिदोष, श्रम, मूर्च्छा, रक्त, शूल, वमन, ज्वर, रुधिरविकार, पसीना, मूत्रकृच्छ्र, मद, कफ, घाव, विष और विसर्प इनको दूर करे है ।

यह एक प्रकारका सुगन्धि तृण नदीके तीर वंगदेशमें होताहै ।

मात्रा २ मासेकी ।

स्पृक्कानामानि ।

स्पृक्कालताकोटिवर्षामरुन्माला लतामरुत् ।
लङ्कारिकासमुद्रान्ता कुटिला देवपुत्रिका ॥

अर्थ-स्पृक्का-लता, कोटिवर्षा, मरुन्माला, लतामरुत्, लङ्कारिका, समुद्रान्ता, कुटिला, देवपुत्रिका, ( देवपुत्री, देवी, पृक्का, पिशुना, लघु, वधू, लङ्कायिका, लंकापिका, ब्राह्मणी, मनु, मालालिका, भालानी, लघ्वी, पञ्चगुसिरसा, समुद्रकान्ता, मरुत्, माला, कोटी, वर्षा, लङ्कोपिका, वर्षालङ्कायिका, तस्कर, चोरक, चण्ड, असृक् )

| | |
|---|---|
| हिन्दीभाषामें | असवरग, अस्परक पुरी । |
| वङ्गभाषामें | पिडिङ् शाक । |
| मराठीभाषामें | स्पृक्का, गगौना कापूरी, शाक । |
| कर्णाटकीभाषामें | हिके । |
| तैलिङ्गीभाषामें | स्पृक्कुथनेड्डद्रव्यमु । |
| उत् | फिरिकिशाक । |

अस्या गुणाः ।

स्पृक्कास्वाद्वीहिमावृष्यातिक्तानिखिलदोषनुत् ।
कुष्ठकण्डूविषस्वेददाहास्रज्वररक्तहृत् ॥ ( भावप्रकाश )

अर्थ-असवरग-स्वादिष्ठ, शीतल, वीर्यजनक, कडवा, संपूर्ण दोषनाशक तथा कोढ, खुजली, विष, पसीना, दाह, रक्त, ज्वर और रक्तविकारको हरेहै ।

अपिच ।

स्पृक्काकटुःकषायाचतिक्ताश्लेष्मार्तिकासजित् ।
श्लेष्ममेहाश्मरीकृच्छ्रनाशिनीचसुगंधिदा ॥ ( रा० नि० )

अर्थ—असवरग—चरपरा, कषेला, कडवा तथा कफसे उत्पन्न हुई पीडा-खांसी, कफ, प्रमेह, पथरी और मूत्रकृच्छ्ररोगको दूर करे है और सुगन्धि, दायक है ।

अन्यच्च ।

स्पृक्कातुमधुरापाकेहृद्याचकफपित्तनुत् । ( रा० व० )

अर्थ—असवरग—पचनेमें मधुर, हृदयको हितकारी और कफपित्तनाशक है )

अपिच ।

गगौनाकटुकातिक्तातुवरास्वादुशीतला ।
वृष्याचैवसुगंधिश्चकासतृण्मेहनाशिनी ॥
कण्डूंत्रिदोषंकुष्ठंचविषदोषंज्वरं कफम् ।
स्वेदंदाहंरक्तदोषंदौर्गन्ध्यञ्चतथाश्मरीम् ॥
मूत्रकृच्छ्रं च शूलञ्च नाशयेदितिकीर्तिता । ( नि० र० )

अर्थ—असवरग—चरपरा, कडवा, कषेला, स्वादिष्ठ, शीतल, वीर्यजनक, सुगन्धि तथा खांसी, पियास, प्रमेह, खुजली, त्रिदोष ( वात, पित्त, कफ । कोढ, विषविकार, ज्वर, कफ, पसीना, दाह, रुधिरविकार, दुर्गन्ध, पथरी, मूत्रकृच्छ्र और शूलको निर्मूल करेहै ।

एलावालुकनामानि ।

एलावालुकमैलेयंसुगन्धिहरिवालुकम् ।

अर्थ—एलावालुक—ऐलेय, सुगन्धि, हरिवालुक, ( वालु, वालुक, एलवालुक, एलवालु, आलुक, एल्ववालुक, कपित्थत्वक्, गन्धत्वक्, कुष्ठगन्धी, कपित्थ, गन्धात्वक्, एलालु, एल्वालु )

अस्य गुणाः ।

एलालु कटुकंपाके कषायंशीतलं लघु ।
हन्तिकण्डूव्रणच्छर्दितृट्कासारुचिहृद्रुजः ॥
बलासविषपित्तास्रकुष्ठमूत्रगुदक्रिमीन् । ( भा० प्र० )

अर्थ-एलुआ-पचनेमें चरपरा, कषेला, शीतल, हलका तथा खुजली, घाव, छर्दि, पियास, खांसी, अरुचि, हृदयरोग, कफ, विष, रक्त, पित्त, कोढ, मूत्ररोग और कृमिरोगको नष्ट करैहै ।

अपिच ।

एलावालुकमत्युग्रंकषायंकफवातनुत् ।
मूर्च्छार्तिज्वरदाहांश्चनाशयेद्रोचनंपरम् ॥ (राजनिघण्टु)

अर्थ-एलुआ-अतिउग्र, कषेला, कफवातनाशक तथा मूर्च्छा, ज्वर और दाहको दूर करैहै, और अत्यन्त रुचिको उत्पन्न करैहै ।

अन्यच्च ।

ऐलेयंतुवरं रुच्यमत्युग्रं शीतलं लघु ।
पाकेकटुसुगन्धिस्यात्तिक्तंशुद्धिकरंमतम् ॥
कफमूर्च्छावातदाहज्वरकण्डूविषव्रणान् ।
छर्दितृट्कासहृद्रोगपित्तरक्तरुजस्तथा ॥
वध्मरुक्कृमिकुष्ठानिह्यरुचिंचविनाशयेत् । (नि० र०)

अर्थ-एलुवा-कषेला, रुचिकारक, अति उग्र, शीतल, हलका, पाकमें चरपरा, सुगन्धि, कडवा, शुद्धिकारक तथा कफ, मूर्च्छा, वात, दाह, ज्वर, खुजली, विष, व्रण, वमन, तृषा, खांसी, हृद्रोग, रक्तपित्तरोग, वध्मरोग, कृमि, कोढ और अरुचिको दूर करैहै ।

एलुआ-सुगन्धि पदार्थ है, इसमें कूठकी समान सुगंधि आतीहै ।

| | |
|---|---|
| संस्कृतमें | एलावालुक । |
| हिन्दीमें | एलुवा । |
| बङ्गलेमें | एलवालुका । |
| तैलिङ्गीमें | कुतुखुडम । |
| मराठीमें | वेलची । |

प्रपौण्डरीकनामानि ।

श्रीपुष्पंपुण्डरीशीतंपौण्डर्यंपुण्डरीयकम् ।
प्रपौण्डरीकंचक्षुष्यंपुण्डर्यंपौण्डरीयकम् ॥

अर्थ-श्रीपुष्प-पुण्डरी, शीत, पौण्डर्य, पुण्डरीयक, प्रपौण्डरीक चक्षुष्य, पुण्डर्य, पौण्डरीयक, ( पुण्डरीक, पौण्डरीक, पौण्डर्य्य, तालपुष्पक, सालपुष्प, हष्टिकृत, स्थलपद्म, सुपुष्प, सानुज, अनुज )

अस्य गुणाः ।

प्रपौण्डरीकंचक्षुष्यंमधुरंतिक्तशीतलम् ।
पित्तरक्तव्रणान्हन्तिज्वरदाहतृषापहम् ॥ ( रा०नि० )

अर्थ-पुण्डरिया-नेत्रोंको हितकारी, मधुर, तिक्त, शीतल तथा रक्त, पित्त, व्रण, ज्वर, दाह और तृष्णाकी शान्ति करेहै ।

अपिच ।

पौण्डर्यंमधुरंतिक्तंकषायंशुक्रलंहिमम् ।
चक्षुष्यंमधुरंपाकेवर्ण्यंपित्तकफास्रनुत् ॥ ( भा० प्र० )

अर्थ-पुण्डरिया-मीठा, कडवा, कषेला, वीर्यवर्द्धक, शीतल, नेत्रोंको हितकारी, पचनेमेंभी मीठा, शरीरके वर्णको सुंदर करनेवाला, तथा पित्त कफ और रक्तदोषनिवारक है ।

प्रपौण्डरीक सुगंधि वृक्ष है, इसके रसको आंखमें लगानेसे आंखके रोग दूर होतेहैं, इसको हिन्दीभाषामे पुण्डेरी, पुण्डरिया वंगभाषामें पुण्डरिया । मराठीमें पुण्डरीक वृक्ष। तैलिङ्गीमें पुंडरीक मनुगे विध्मानमु । गुजरातीमें पाण्डेरवा । कर्नाटकी भाषामें पुंडरीक कहते हैं ।

पर्पटिनामानि ।



पनडी

जतुकारञ्जनीकृष्णापर्पटीचक्रवर्तिनी ।
जतुकृज्जनिसंस्पर्शाजनेष्टाजननीतथा ॥

अर्थ-जतुका, रञ्जनी, कृष्णा, पर्पटी, चक्रवर्त्तिनी, जतुकृत्, जनि, जनेष्टा, जननी, ( जतुकारी, तिर्यक्फला, निशान्धा, सुपत्रिका, बहुपुत्री, राजवृक्षा, कपिकच्छु, फलोपमा, सूक्ष्मवल्ली, भ्रमरी, कृष्णवल्लिका, विज्जुलिका, कृष्णरुहा, ग्रन्थिपर्णा, सुवर्चिका, तरुवल्ली, दीर्घफला, रजनी, जतूका, जनिजन्तुका )

अस्या गुणाः ।

पर्पटीतुवरातिक्ताशिशिरावर्णकृल्लघुः ।
विषव्रणहरीकण्डूकफपित्तास्रकुष्ठनुत् ॥ ( भावप्रकाश )

अर्थ-पर्पटी-कषेली, कडवी, शीतल, वर्णकारक, लघु तथा विष, घाव, खुजली, कफ और कुष्ठको नष्ट करे है ।

अपिच ।

जन्तुकाशिशिरातिक्तारक्तपित्तकफापहा ।
दाहतृष्णावमिघ्नीचरुचिकृद्दीपनीपरा ॥ ( रा० नि० )

अर्थ-जनी-शीतल, कडवी तथा रक्तपित्त, कफ, दाह, तृषा और वमन-निवारक है तथा रुचिकारक और अग्निदीपक है ।

अपिच ।

पर्पटीशीतलावर्ण्या तुवरातिक्तका लघुः ।
अग्निदीप्तिकरीरुच्यारक्तपित्तकफाञ्जयेत् ॥
पित्तं च रक्तदोषं च कुष्ठंदाहं वमिं तृषाम् ।
कुष्ठरोगंकण्डुरोगंव्रणंचैवविनाशयेत् ॥ (निघण्टुरत्नाकर)

अर्थ-पर्पटी-शीतल, वर्णकारक, कषेली, कडवी, हलकी, अग्निदीपक, रुचिकारक तथा रक्तपित्त, कफ, पित्त, रुधिरविकार, कोढ, दाह, वमन, तृषा, कोढ, विष, खुजली और व्रणका विनाश करे है । यह मालवदेशमें प्रसिद्ध है ।

नलिका नामानि ।

नलिकाविद्रुमलता कपोतचरणानटी ।
धमन्यंजनकेशीचनिर्मध्याशुषिरानली ॥

अर्थ–नलिका–विद्रुमलता, कपोतचरणा, नटी, धमनी, अञ्जनकेशी, निर्मध्या, शुषिरा, नली ( कपोतांघ्रि, विद्रुमलतिका, कपोतबाणा, नलिनी, अध्मानी, स्तुत्या, रक्तदला, नर्त्तकी )

अस्यागुणाः ।

नलिकाशीतलालघ्वीचक्षुष्याकफपित्तहृत् ।
कृच्छ्राश्मवाततृष्णास्रकुष्ठकण्डूज्वरापहा ॥

अर्थ–नलिका–शीतल, हलकी, नेत्रोंको हितकारी तथा कफ, पित्त, मूत्रकृच्छ्र, पथरी, पियास, रुधिरविकार, कोढ, कण्डू और ज्वरको नष्ट करे है ।

अपिच ।

नलिकाकटुकातिक्तातीक्ष्णा च मधुरासरा ।
लघ्वीशीताचसंप्रोक्ताचक्षुष्यावातपित्तहा ॥
रक्तपित्तक्रिमिविषकफवातोदरापहा ।
शूलाश्मरीमूत्रकृच्छ्ररक्तदोषतृषाहरा ॥
कण्डूकुष्ठज्वरव्रणदुर्नामानं चनाशयेत् । ( नि० र० )

अर्थ–नलिका–चरपरी, कडवी, तीक्ष्ण, मधुर, दस्तावर, हलकी, शीतल. नेत्रोंको हितकारी तथा वातपित्त, रक्तपित्त, कृमि, विष, कफ, वातोदर, शूल, पथरी, मूत्रकृच्छ्र, रुधिरविकार. तृषा, खुजली, कोढ, ज्वर, घाव और बवासीरको दूर करे है ।

यह सुगंधिद्रव्य उत्तरखण्डमें नलीनामसे प्रसिद्ध है इसका स्वरूप मूँगेके समान होता है, कहीं कहीं पवारी और प्रवाली, नामसे प्रसिद्ध है । कर्णाटकमें वेसनलिके कहते हैं । और तैलिङ्ग देशमें पकेसुक सुगंधि द्रव्यसु कहते हैं ।

पुदिनानामानि ।

व्यञ्जनोवान्तिहारीचरुचिश्यःशाकशोभनः ।

अर्थ–व्यञ्जन–वान्तिहारी, रुचिश्य, शाकशोभन,( सुगन्धिपत्र, अजीर्णहर )

| | |
|---|---|
| हिन्दी भाषामें | पोदीना । |
| वङ्ग भाषामें | पुदिना । |
| मराठी भाषामें | पुदिना । |
| गुजराती भाषामें | फोदिनो । |
| इंग्रेजीभाषामें | टोल् रेड्मिंट् । Tallrednment |

| | |
|---|---|
| लैटिन्भाषामें | मेन्थासिल्वेसट्रिस। Mentha Sylnestris |
| फिरंगीभाषामें | ओड टोलाव । |
| फारसीभाषामें | नोअना । |
| अरबीभाषामें | हवा । |

अस्य गुणाः ।

पुदिनस्तुगुरुःस्वादूरुच्योहृद्यःसुखावहः ।
मलमूत्रस्तम्भकरः कफकासमदापहः ॥
अग्निमांद्यविसूचिघ्नः संग्रहण्यतिसारहा ।
जीर्णज्वरंकृमींश्चैवनाशयेदितिकीर्त्तितम् ॥ ( नि०र० )

अर्थ-पोदीना-भारी, स्वादिष्ठ, रुचिकारक, हृदयको हितकारी, सुखावह-(सुखका देनेवाला), मल और मूत्रको रोकनेवाला तथा कफ, खांसी, मंदाग्नि, विसूचिका, संग्रहणी, अतिसार जीर्णज्वर और कृमिरोगका नाश करे है ।

विवरण-इसका छोटा क्षुप होताहै, मनुष्य घर और बागोंमें लगालेते हैं पोदीना प्राचीन नहीं है, कारण यह है कि, अतिरिक्त निघण्टुरत्नाकरके ( जो कि थोडे दिनोंसे बनाहै ) और किसी ग्रन्थमें नहीं देखा जाता, पोदीनेका अर्क निकालते हैं, वह अर्क वमनादिक अनेक रोगोंको दूर करताहै, पोदीनेकी चटनी खानेसे अत्यन्त भूंख लगती है ।

इति श्रीशालिग्रामनिघण्टुभूषणे कर्पूरादिवर्गः ।



# हरीतक्यादिवर्गः।

दक्षंप्रजापतिंस्वस्थमश्विनौवाक्यमूचतुः।
कुतोहरीतकीजातातस्यास्तुकतिजातयः॥
रसाःकतिसमाख्याताःकतिचोपरसाः स्मृताः।
नामानिकतिचोक्तानिकिंवातासांचलक्षणम्॥
केचवर्णगुणाःके च का च कुत्रप्रयुच्यते।
केनद्रव्येणसंयुक्ताकांश्चरोगान्व्यपोहति॥
प्रश्नमेतद्यथापृष्टं भगवन्वक्तुमर्हसि।
अश्विनोर्वचनंश्रुत्वादक्षोवचनमब्रवीत्॥
पपातबिंदुर्मेदिन्यांशक्रस्यपिबतोऽमृतम्।
ततोदिव्यात्समुत्पन्नासप्तजातिर्हरीतकी॥

अर्थ–प्रसन्नचित्त बैठेहुए दक्षप्रजापतिसे अश्विनीकुमारोंने पूछा कि, हे भगवन्! हमारे प्रश्नके अनुसार आप विधिपूर्वक कहिये कि, हरीतकी कहां उत्पन्न हुई? किस प्रकारसे इसका जन्म हुआ? कितने प्रकारकी है? इसमें कितने रस और उपरस रहतेहैं, सर्व प्रकारकी हरीतकीके नाम क्या हैं? उनके लक्षण क्या हैं? उनके रंग और गुण क्या क्या हैं? और कौनसी हरीतकी किसकिस प्रयोगमें आसकतीहै? और हरीतकी किसकिस द्रव्यके योगसे कौन कौनसे रोगोंका नाश करतीहै; इसप्रकार दोनों अश्विनीकुमारोंका वचन सुनकर दक्षप्रजापतिने उत्तर दिया कि, जिस समय देवराज इन्द्रने अमृतपान किया, तब उसमेंसे एक बूंद पृथ्वीपर गिरपडी, उस अमृतकी बूंदसे सातप्रकारसे हरीतकी उत्पन्न हुई।

हरीतकीनामानि।

हरीतक्यभयापथ्याकायस्थापूतनामृता।
हैमवत्यव्यथाचापिचेतकीश्रेयसीशिवा॥
वयस्थाविजयाचापिजीवन्तीरोहिणीति च।

अर्थ-हरीतकी-अभया, पथ्या, कायस्था, पूतना, अमृता, हैमवती, अव्यथा, चेतकी, श्रेयसी, शिवा, वयस्था, विजया, जीवन्ती, रोहिणी, ( सुधा, बल्या, रसायनफला, पाचनी, प्रमथा, शाका, रुद्रप्रिया, वनतिक्ता, शक्रसृष्टा, सुधोद्भवा, जया, चेतनकी, प्रपथ्या, जीवप्रिया, जीवनिका, भिषग्वरा, भिषक्प्रिया, जीवन्ती, प्राणदा, जीव्या, देवी, दिव्या, हिमजा, गिरिजा )




| | |
|---|---|
| संस्कृतभाषामें | हरीतकी, बालहरीतकी । |
| हिन्दीभाषामें | हरड, हर्र, हर्ड । |
| वंगभाषामें | हरीतकी । |
| मराठीभाषामें | हर्त्तकी । बाळहरडी । |
| गुजरातीभाषामें | हरडे । हिमज । |
| कर्णाटकीभाषामें | अणिलेय, प्रशसे । |
| तैलिङ्गीभाषामें | करक्कायि, करकचेट्टु । |
| तामिलीभाषामें | कडकै । |
| उत् | हरिडा । करेडा । |
| द्रा० | कलूरा । |
| इंग्रेजीभाषामें | मेरोवेलेन्स् । Myrobalons [ हिमजा ] |
| | ब्लाकमाइरोनेलन्स् । Black Myronelans |
| लटिन्भाषामें | टरमिनेलिया, केबुला । Terminalia chebula |

फारसीभाषामें हलैले कलांजीरेजवी अस्फर हलैले जर्द ।
अरबीभाषामें एहलीलज, कावली, अहलीजअस्फर, अहलीज असवद ।

हरीतकी सप्तधा यथा ।

विजया रोहिणी चैवपूतना चामृताभया ।
जीवन्तीचेतकी चेति विज्ञेयाः सप्त जातयः ॥

अर्थ–विजया, रोहिणी, पूतना, अमृता, अभया, जीवन्ती और चेतकी, इन भेदोंसे हर्ड सात जातिकी है ।

सातोंके पृथक् २ लक्षण ।

अलाबुवृत्ताविजयावृत्तासारोहिणीस्मृता ।
पूतनास्थिमतीसूक्ष्माकथितामांसलाऽमृता ॥
पंचरेखाभयाप्रोक्ताजीवन्तीस्वर्णवर्णिनी ।
त्रिरेखाचेतकीज्ञेयासप्तानामियमाकृतिः॥ ( भावप्रकाश )

अर्थ–विजयाहरड–तोमडीके समान गोल और लम्बी होतीहै, रोहिणी हरड गोल होतीहै, पूतना हरड छोटीगुठलीवाली होती है, अमृतानामवाली हरड मोटीहोतीहै, पांचरेखावाली अभया हरड होतीहै, जीवन्ती हरड स्वर्णके समान पीलेरंगकी होतीहै, और चेतकी हरड तीनरेखावाली होतीहै ।

जन्मस्थानम् ।

विंध्याद्रौविजयाहिमाचलभवास्याच्चेतकीपूतना
सिंधौस्यादथरोहिणीतुविजयाजाताप्रतिस्थानके ।
चम्पायाममृताभया च जनितादेशे सुराष्ट्राह्वये
जीवन्तीतिहरीतकीनिगदितासप्तप्रभेदा बुधैः ॥
( नि० र० )

अर्थ–विजयाहरड विंध्याचल पर्वतमें उत्पन्न होतीहै । पूतना और चेतकी हरड हिमालय पर्वतपै होतीहै । रोहिणी हरड सिंधु नदीके तीरपै होतीहै । और विजया हरड प्रतिस्थानमें होतीहै, अमृता और अभया हरड चम्पादेशमें अत्यन्त होतीहै । और जीवन्ती हरड सौराष्ट्रदेशमें उत्पन्न होतीहै ।

सप्तानां प्रयोगभेदाः ।

विजयासर्वरोगेषुरोहिणीव्रणरोहिणी ।

प्रलेपेपूतनायोज्याशोधनार्थेऽमृताहिता ॥
अक्षिरोगेऽभयाशस्ताजीवन्तीसर्वरोगहृत् ।
चूर्णार्थेचेतकीशस्तायथायुक्तंप्रयोजयेत् ॥

अर्थ-सर्व प्रकारके रोगोंमें विजया हरड देनी चाहिये, व्रणको भरनेके लिये रोहिणी हरड उत्तम है, लेपमें पूतना लेनी चाहिये, विरेचनके अर्थ अमृता हरड हितकारी है, नेत्ररोगमें अभया हरड श्रेष्ठ है, जीवन्ती हरड सर्व रोगोंको हरनेवाली है और चूर्णमें चेतकी हरड डालनी चाहिये ।

दोप्रकारकी चेतकी हरडका स्वरूप ।

चेतकीद्विविधाप्रोक्तासिताकृष्णाचवर्णतः ।
षडंगुलायताशुक्लाकृष्णात्वेकांगुलास्मृता ॥

अर्थ-चेतकी हरड-सफेद और काली इन भेदोंसे दोप्रकारकी है, तहां सफेद रंगकी हरड छै अंगुल परिमाण लंवी होती है और काले रंगकी चेतकी हरड एक अंगुल परिमाण लम्बी होतीहै ।

सर्वप्रकारकी हरडोंके रेचनगुण ।

काचिदास्वादमात्रेणकाचिद्गन्धेनभेदयेत् ।
काचित्स्पर्शेनदृष्टान्याचतुर्धाभेदयेच्छिवा ॥

अर्थ-कोई हरड खानेसे, कोई सूंघनेसे, कोई स्पर्श करनेसे, और कोई दर्शनमात्रसेही दस्त लातीहै, ऐसे चार प्रकारकी होतीहै ।

चेतकी हरडके रेचनगुण ।

चेतकीपादपच्छायामुपसर्पन्तियेनराः ।
भिद्यन्तेतत्क्षणादेवपशुपक्षिमृगादयः ॥
चेतकीतुधृताहस्तेयावत्तिष्ठतिदेहिनः ।
तावद्भिद्येतवेगैस्तुप्रभावान्नात्रसंशयः ॥
नधार्यासुकुमाराणांकृशानांभेषजद्विषाम् ।
चेतकीपरमाशस्ताहितासुखविरेचनी ॥

अर्थ-चेतकी हरडके वृक्षकी छायामें जो मनुष्य, पशु, पक्षी, मृगादिक गमन करतेहैं, उन जीवोंको उसीसमय दस्त होनेलगतेहैं जबतक जो प्राणी

चेतकी हरडको हाथमें धारण किये रहेगा, तबतक उस प्राणीको उस हरडके प्रभावसे निश्चय दस्त होते रहेंगे, चेतकी हरडको सुकुमार दुर्बल और जो मनुष्य औषधिसे शत्रुता रखतेहैं, उनको कभीभी धारण नहीं करना चाहिये। चेतकी हरड अत्यन्त उत्कृष्ट हितकारी और सुखसहित दस्त करानेवाली है।

विजयाहरडकी प्रशंसा।

सप्तानामपिजातीनांप्रधानाविजयास्मृता।
सुखप्रयोगा सुलभासर्वरोगेषु शस्यते॥ (भावप्रकाश)

अर्थ-सातप्रकारकी हरडोंमें विजया नामवाली हरड सर्वमें प्रधान है, प्रयोगभी सुखकारक है। सुलभ अर्थात् सब स्थानोंमें मिलती है और सर्व रोगोंमें दी जातीहै।

हरीतकीगुणाः।

कषायाम्लाचमधुरातिक्ताकटुरसान्विता।
इति पंचरसा पथ्या लवणेनविवर्जिता॥

अर्थ-कषाय, अम्ल, मधुर, तिक्त और कटु इस प्रकार हरड लवणरसके अतिरिक्त पांच रसवाली है।

रूक्षोष्णादीपनीमेध्यास्वादुपाकारसायनी।
चक्षुष्यालघुरायुष्याबृंहणीचानुलोमनी॥
श्वासकासप्रमेहार्शःकुष्ठशोथोदरक्रिमीन्।
वैस्वर्यग्रहणीरोगविबन्धविषमज्वरान्॥
गुल्माध्मानतृषाच्छर्दिहिक्काकण्डूहृदामयान्।
कामलांशूलमानाहंप्लीहानंचयकृत्तथा॥
अश्मरींमूत्रकृच्छ्रंचमूत्राघातंचनाशयेत्॥

अर्थ-हरड-रूखी, उष्णवीर्य्य, अग्निको दीपन करनेवाली, मेधाजनक, पाकमें स्वादिष्ठ, नेत्रोंको हितकारी, हलकी आयुवर्धक, बृंहण, (बलकारक) और वायुको अनुलोमन करनेवाली है तथा श्वास, खांसी, प्रमेह, बवासीर, कोढ, सूजन, उदररोग, कृमी, स्वरभंग, संग्रहणी, विबन्ध, विषमज्वर, गुल्म, आध्मान (अफारा), तृषा, वमन, हुचकी, कण्डू, हृदयरोग,

कामला, शूल, आनाह, यकृत्, अश्मरी, मूत्रकृच्छ्र और मूत्राघातका नाश करेहै ।

अम्लभावाज्जयेद्वातंपित्तंमधुरतिक्ततः ।
कफंरूक्षकषायत्वात्त्रिदोषघ्नीततोभया ॥

अर्थ-हरड-अम्लरससंयुक्त होनेसे वातका नाश करतीहै, मधुर और तिक्तरसयुक्त होनेसे पित्तका नाश करतीहै और कषाय तथा रूक्षतासे कफका नाश करतीहै, इसप्रकार हरडे त्रिदोषनाशक है ।

अन्यच्च ।

स्वादुतिक्तकषायत्वात्पित्तहृत्कफहृच्चसा ।
कटुतिक्तकषायत्वादम्लत्वाद्वातहृच्छिवा ॥

अर्थ-हरड-स्वादु, तिक्त, कषेलेपनसे पित्तको हरतीहै, कटु, तिक्त और कषेलेपनसे कफको हरतीहै और अम्लपनसे वातका नाश करतीहै ।

अन्यच्च ।

हरीतकीतुसंप्रोक्तापंचभिस्तुरसैर्युता ।
लवणेनचसाहीनायोगवाहीरसायनी ॥
अग्निदीप्तिकरीलघ्वीसरामेध्याचलेखना ।
वातानुलोमनीहृद्याचक्षुष्यास्मृतिकारका ॥
वयसःस्थापनीबल्याबुद्धिदाकुष्ठनाशिनी ।
विवर्णतानाशिनीवैचेंद्रियाणांप्रसादनी ॥
शिरोरोगंनेत्ररोगंवैस्वर्यंविषमज्वरम् ।
पुराणंचज्वरंपाण्डुंहृद्रोगंकामलांतथा ॥
शोषंशोथंमूत्रघातंग्रहणींचातिसारकम् ।
अश्मरींचज्वरंमेहंक्रिमिंश्वासंविषोदरम् ॥
कासंघर्ममलस्तम्भमानाहंकर्णरोगकम् ।
अर्शःप्लीहांत्रिदोषञ्चगुल्मंहिक्कांव्रणंतथा ॥
ऊरुस्तम्भञ्चशूलञ्चनाशयेदरुचिंतथा ॥ (निघण्टुरत्नाकर)

अर्थ-हरड-पांच रसोंसे युक्तहै और लवणरसकरके वर्जितहै । योगवाही, रसायन, अग्निप्रदीपक, हलकी, दस्तावर, मेधाजनक, लेखन, वातको अनुलोमन करनेवाली, हृदयको हितकारी, नेत्रोंको हितकारी, स्मृतिकारक, अवस्थास्थापक, बलकारक, कोढका नाश करनेवाली, विवर्णतानाशक, इन्द्रियोंको प्रसन्न करनेवाली तथा मस्तकरोग, नेत्ररोग, स्वरभंग, विषमज्वर, पुराना ज्वर, पाण्डु, हृदयरोग, कामला, शोष, सूजन, मूत्राघात, संग्रहणी, अतिसार, पथरी, वमन, प्रमेह, कृमि, श्वास, विष, उदररोग, खाँसी, पसीना, मलस्तम्भ, आनाह, कर्णरोग, बवासीर, प्लीहा, त्रिदोष, गुल्म, हुचकी, व्रण, ऊरुस्तम्भ, शूल और अरुचिका नाश करैहै ।

हरीतक्याः पञ्चरसावस्थितिनिर्णयः ।

पथ्यायामज्जनिस्वादुःस्नाय्वामम्लोव्यवस्थितः ।
वृन्तेतिक्तस्त्वचि कटुरस्थिस्थस्तुवरो रसः ॥

अर्थ-हरडकी मज्जामें मधुर रस, नसोंमें अम्लरस, डंठलमें तिक्तरस, छालमें कटुरस और अस्थियोंमें कषेला रस रहताहै ।

श्रेष्ठहरीतकीलक्षणम् ।

नवास्निग्धाघनावृत्तागुर्वीक्षिताचयांभसि ।
निमज्जेत्साप्रशस्ताचकथितातिगुणप्रदा ॥
नवादिगुणयुक्तत्वंतथैकत्रद्विकर्षता ।
हरीतक्याःफलेयत्रद्वयंतच्छ्रेष्ठमुच्यते ॥

अर्थ-जो हरड नूतन, स्निग्ध, घन, गोल, भारी और पानीमें डालनेसे डूबजावे, तो हरड अत्यन्त गुणवाली और श्रेष्ठ होतीहै अथवा जो हरड पूर्वोक्त गुणयुक्तहो और चार तोले परिमाण भारी हो, उसको सर्वगुणवाली जानना ।

चर्वितादिहरीतकीगुणाः ।

चर्वितावर्द्धयत्यग्निंपेषितामलशोधिनी ।
स्विन्नासंग्राहिणीपथ्याभृष्टाप्रोक्तात्रिदोषनुत् ।

अर्थ-हरड दातोंसे चबाकर खानेसे अग्निको बढातीहै, पीसकर खानेसे मलको शोधन करैहै, अर्थात् मलको निकालकर उदरकी शुद्धि करतीहै पकाईहुई खानेसे मलको रोकतीहै और भुनी हुई हर्ड त्रिदोषका नाश करैहै ।

भक्तान्वितहरीतकीगुणाः ।

उन्मीलिनीबुद्धिबलेंद्रियाणांनिर्मूलिनी पित्तकफानिलानाम्।
विस्रंसिनीमूत्रशकृन्मलानां हरीतकीस्यात्सहभोजनेन ॥

अर्थ-हरड भोजनके साथ भक्षणकीहुई बुद्धि और बलको बढातीहै तथा इन्द्रियोंको प्रकाशित करती है और पित्त, कफ, वातका नाश करतीहै तथा मल, मूत्र, और मलोंको निकालतीहै ।

भुक्तोपरिसेवितहरीतकीगुणाः ।

अन्नपानशतान्दोषान्वातपित्तकफोद्भवान् ।
हरीतकीहरत्याशुभुक्तस्योपरियोजिता ॥

अर्थ-भोजनके पीछे भक्षण कीहुई हरड अन्नपानके दोष और वात, पित्त, कफसे उत्पन्न हुये दोषोंको दूर करती है ।

हरीतक्या विशेषगुणाः ।

लवणेनकफंहन्तिपित्तंहन्तिसशर्करा ।
घृतेनवातजान्रोगान्सर्वरोगान्गुडान्विता ॥

अर्थ-हरड-लवणके साथ कफको, मिश्रीके साथ पित्तको, घीके साथ वातसे उत्पन्न हुए रोगोंको और गुडके साथ खानेसे संपूर्ण रोगोंको नाश करती है ।

ऋतुहरीतकीगुणाः ।

सिन्धूत्थशर्कराशुण्ठीकणामधुगुडैःक्रमात् ।
वर्षादिष्वभयाप्राश्यारसायनगुणैषिणा ॥ (भावप्रकाश)

अर्थ-हरड-वर्षाऋतुमें सैन्धव लवणके साथ, शरदृऋतुमें पीपलके साथ, वसंतऋतुमें मधुके साथ और ग्रीष्मऋतुमें गुडके साथ रसायन गुणोंकी चाहनावालोंको सेवन करनी चाहिये ।

हरीतक्याःश्रेष्ठगुणत्वम् ।

हरीतकीमनुष्याणांमातेवहितकारिणी ।
कदाचित्कुप्यतेमातानोदरस्थाहरीतकी ॥ (राजवल्लभ)

---

१ चैत्र वैशाख-वसन्तऋतु ॥ ज्येष्ठ आषाढ-ग्रीष्मऋतु ॥ श्रावण भाद्रपद-वर्षाऋतु ॥ आश्विन कार्तिक-शरदृतु ॥ मार्गशिर पौष-हेमन्तऋतु ॥ माघ फाल्गुन-शिशिरऋतु ॥

अर्थ-हरड़ मनुष्योंको माताकी समान हित करनेवालीहै, माता तो कभी २ कुपितभी होजातीहै, परंतु उदरमें स्थित अर्थात् खाईहुई हरड कभी भी अपकारी नहीं होती ।

अन्यद्रव्ययुक्तहरीतकीगुणाः ।

द्राक्षांनियोज्यविधिनाद्विगुणंशिवायाः
संचूर्ण्यचाक्षफलमानमितांप्रभाते ।
कल्याणिकाञ्चगुकृतांगुटिकामिमांयः
संसेवतेभवतितस्यहिपित्तनाशः ॥
हृद्रोगरक्तविषमज्वरपाण्डुवान्ति-
कुष्ठानिकासकमलारुचिमेहमुख्याः ।
आनाहगुल्मपिटिकाप्रभवाविकाराः
सर्वेचतेविलयमाशुसुखेनयान्ति ॥

अर्थ-हरडसे दूनी दाख लेकर विधिपूर्वक चूर्ण करके बहेडेके फलकी समान गोली बनावे उस कल्याणकारी-गोलीका प्रातःकालमें जो मनुष्य सेवनकरताहै, उसके पित्त, हृदयरोग, रक्तदोष, विषमज्वर, पाण्डुरोग, वमन, कुष्ठ, खांसी, कामला, अरुचि, प्रमेह, आनाह, गुल्म और पिडिका इत्यादि रोग नाश होते हैं ।

भुक्तेपथ्याऽभुक्तेपथ्याभुक्ताभुक्तेपथ्यापथ्या ।
जीर्णेपथ्याऽजीर्णेपथ्याजीर्णाजीर्णेपथ्यापथ्या ॥

अर्थ-हरड भोजनके उपरान्त और भोजनसे प्रथम दोनों समयमें पथ्यहै, तथा जीर्णमें और अजीर्णमें भी पथ्यहै ।

हरीतकीसेवननिषेधः ।

"अध्वातिखिन्नोबलवर्जितश्च रूक्षःकृशोलंघनकर्षितश्च ।
पित्ताधिकोगर्भवती च नारी विमुक्तरक्तस्त्वभयांनखादेत्" ॥

अर्थ-मार्गमें चलनेसे थकाहुआ, वलहीन, रूक्ष, कृश, लंघन करनेसे दुर्वल हुआ, अधिक पित्तवाला, गर्भवती स्त्री और जिसका रुधिर निकाला गया हो अर्थात् फस्त खुलीहोय, नवीनज्वरवाला, हनुस्तम्भरोगवाला और शोषयुक्त इत्यादि कहेहुये मनुष्योंको हर्ड खानी निषेध है ।

हरीतकीशब्दस्य निरुक्तिः ।

हरस्यभवनेजाताहरिताचस्वभावतः ।
हरेत्तुसर्वरोगांश्चतेनप्रोक्ताहरीतकी ॥ (मदनपालनिघण्टु)

अर्थ–हर ( महादेव ) के भवनमें उत्पन्न हुई स्वभावसे हरे रंगवाली और सर्व रोगोंको हरतीहै, इसीकारण इसका नाम हरीतकी है ।

अस्य बीजगुणाः ।

हरीतक्याःस्मृतंबीजंचक्षुष्यंगुरुवातनुत् ।
पित्तनाशकरंचैवमुनिभिःपरिकीर्तितम् ॥ ( नि० र० )

अर्थ–हरडके बीज नेत्रोंको हितकारी, भारी तथा वातपित्तहारी हैं ।

विवरण–इसका बडा वृक्ष होताहै, पञ्जाब, शरद् और काबुल देशमें अधिकतासे उत्पन्न होताहै । इसके पत्ते अडूसेकी समान होतेहैं, इसका फूल महीन आमके मौरकी समान होताहै, इस वृक्षको संस्कृतमें "नाभक" कहतेहैं । हरडकी अनेक जाति हैं । व्यवहार–हरडके फलकी छाल । मात्रा ६ मासेकी ।

विभीतकीनामानि । ( बहेडेके नाम )




कलिद्रुमः कल्पवृक्षःसंवर्ताक्षौबिभीतकी ।

अर्थ-कलिद्रुम, कल्पवृक्ष, संवर्त, अक्ष, बिभीतकी, ( विभीतक, विभीत, तुष, कर्षफल, भूतवास, कलि, कुशिक, बहुवीर्य्य, तैलफल, भूतावास, संवर्त्तक, वासन्त, कलिवृक्ष, बहेडुक, हार्य, विषघ्न, कलिन्द, अनिलघ्नक, कासघ्न, कलियुगालय, तोलफल और तिलपुष्पक )

| | |
|---|---|
| संस्कृतभाषामें | बिभीतक। |
| हिन्दी भाषामें | बहेडा। |
| बंग भाषामें | वयडा-वहेडा। |
| मराठी भाषामें | बेहेडा-घाटिंगवृक्ष। |
| गुजराती भाषामें | वेडां। |
| कर्नाटकीभाषामें | तोरे। |
| तैलिङ्गी भाषामें | वल्ला-तांडेचेट्टु। |
| तामिली भाषामें | तनि, तण्डि, तोअण्डि। |
| इंग्रेजीभाषामें | मेरोवेलन्-बेलिरिक Myrovallan Bellirıkı |
| लैटिन भाषामें | टरमिनेलिया-बेलिरिका Terumalia Bellırica |
| फारसी भाषामें | वलेले। |
| अरबी भाषामें | वलेलज। |

अस्यगुणाः।

बिभीतकःकटुस्तिक्तोकषायोष्णःकफापहः।
चक्षुष्यःपलितघ्नश्चविपाकेमधुरोलघुः॥ ( रा० नि० )

अर्थ-वहेडा-कटु, तिक्त, कषेला, कफनाशक, नेत्रोंको हितकारी, पलितरोगविनाशक, पाकमें मधुर और हलका है।

अपिच।

बिभीतकंस्वादुपाकंकषायंकफपित्तनुत्।
उष्णवीर्य्यंहिमस्पर्शंभेदनंकासनाशनम्॥
रूक्षंनेत्रहितंकेश्यंकृमिवैस्वर्य्यनाशनम्।
बिभीतमज्जातृट्छर्दिकफवातहरोलघु॥
कषायोमदकृच्चाथधात्रीमज्जापितद्गुणः। ( भावप्रकाश )

अर्थ-वहेडा-स्वादुपाकी, कषेला, कफपित्तनाशक, उष्णवीर्य्य, स्पर्शमें

शीतल, भेदक, कासनाशक, रूखा, नेत्रोंको हितकारी, केशोंको सुंदरतादायक, कृमि और स्वरभंगको नष्ट करेहै।

बहेडेकी मींग-तृषा, वमन, कफ और वातनाशकहै। हलकी, कषेली और मदकारकहै। आमलेकी मज्जाके गुण भी इसकी समान जानने।

अन्यच्च।

बिभीतकःकटुस्तिक्तस्तुवरोष्णोलघुःसरः।
पाकेचमधुरोरूक्षश्चक्षुष्यःकेशवृद्धिकृत॥
हिमस्पर्शोभेदकश्चपलितस्वरभङ्गजित्।
नासारोगंरक्तदोषंकण्ठरोगंचनेत्ररुक्॥
जन्तूनांकासहृद्रोगनाशकोमुनिभिःस्मृतः। (नि०र०)

अर्थ-बहेडा-चरपरा, कडवा, कषेला, हलका, दस्तावर, पाकके समय मधुर, रूखा, नेत्रोंको हितकारी, केशवर्द्धक, शीतस्पर्श, भेदक तथा पलित, स्वरभंग, नासारोग, रुधिरदोष. कण्ठरोग, नेत्ररोग, खांसी, हृदयरोग और कृमिका नाश करेहै।

अपिच्च।

"बिभीतकोलघुःशीतःपाकेस्वादुःकफास्त्रजित्।
कासहृत्क्षयकुष्ठघ्नःकेशवृद्धिकरःपरः॥
परंकेश्यस्तुतन्मज्जानेत्रपुष्पहरोंजनात्।
नासारोगनेत्ररोगकृमिशुक्रहरोलघुः॥
अक्षवृक्षभवःकल्कश्चित्रपाण्डुगदापहः।"

अर्थ-बहेडा-हलका, शीतल, तथा पाकमें स्वादिष्ठ, कफ रुधिरविकार, खांसी, क्षयीरोग और कुष्ठको नष्ट करेहै, केशवर्द्धक, नासारोग, नेत्ररोग, कृमि और शुक्रको हरेहै, हलका और केशोंको हितकारीहै, इसकी मींग नेत्रके फूलेको दूर करेहै, इसके वृक्षकी छालका काढा, च्त्रिकोढ और पाण्डुरोगको दूर करेहै।

विवरण-इसका बडा वृक्ष जंगल और पर्वतोंमें उत्पन्न होताहै, पत्ते वडके पत्तोंके समान होतेहैं, फूल अत्यन्त सूक्ष्म होताहै, फल बरनाके फलकी समान और झुमकोंमें आतेहैं। व्यवहार-फलकी छाल। मात्रा ३ मासेकी।

आमलकीनामानि।




आमलकीपंचरसाश्रीफलीधात्रिकाशिवा।
अकरामृतावयस्थाचवृष्यातिष्यफलातथा॥

अर्थ–आमलकी, पंचरसा, श्रीफली, धात्रिका, शिवा, अकरा, अमृतावयस्था, वृष्या, तिष्यफला, ( वयःस्था, कायस्था, बहुफली, शान्ता, धात्री, अमृतफला, वृत्तफला, रोचनी, कर्षफला, तिष्या, धात्रीफल, श्रीफल, अमृतफल, शिव, आमलक, जातीफल )

| | |
|---|---|
| संस्कृतभाषामें | आमलकी। |
| हिन्दीभाषामें | आमला। |
| वंगभाषामें | आम्ला। |
| मराठीभाषामें | आंवळा। |
| गुजरातीभाषामें | आंवला। |
| कर्णाटकीभाषामें | नेल्लि। |
| तैलिङ्गीभाषामें | उसर काय। |
| उत् | अंडा। |
| इंग्रेजीभाषामें | एंब्लि कमिरो वेलन्। Emblie myrobalan |
| लैटिनभाषामें | फिलेखस एंबलका Phylakhus Amblica |
| फारसीभाषामें | आम्लझं। |
| अरबीभाषामें | अमूलज्। |

अस्यागुणाः ।

आमलंकषायाम्लंमधुरंशिशिरंलघु ।
दाहपित्तवमीमेहशोषघ्नंचरसायनम् ॥ ( राजनिघण्टु )

अर्थ-आमला-कषेला, अम्ल, मधुर, शीतल, हलका तथा दाह, पित्त, वमन, प्रमेह और शोषका नाशकरे है और रसायन है ।

आमलक्याःफलंकिंचित्कटुकंस्वादुतिक्तकम् ।
अम्लंचतुवरंशीतंजराव्याधिविनाशनम् ॥
वृष्यंकेश्यंसारकञ्चहितंचारुचिनाशकम् ।
रक्तपित्तंप्रमेहञ्चविषजूर्तिं वमिं तथा ॥
आध्मानंबद्धविट्कत्वंशोथंशोषंतृषांतथा ।
रक्तस्यविकृतिंचैवत्रिदोषंचैवनाशयेत् ॥
अम्लत्वाद्वातहंप्रोक्तंमाधुर्याच्चैवशीततः ।
पित्तनाशकरंचोक्तंरूक्षत्वाच्चकषायतः ॥
कफनाशकरंप्रोक्तंपूर्वैर्विद्याविशारदैः ।

अर्थ-आमला-किञ्चित् कटु, स्वादिष्ठ, कडवा, अम्ल, कषेला, शीतल, जरा व्याधिनाशक, वीर्यजनक, केशोंको हितकारी, दस्तावर, हितकारक, अरुचिनाशक, तथा रक्तपित्त, प्रमेह, विष, ज्वर, वमन, आध्मान-( अफारा ) मलबद्धता, सूजन, शोष, पियास, रक्तविकार और त्रिदोषका नाश करेहै ।

आमला-खट्टेपनसे वातका, मधुरपन और शीतलतासे पित्तका और कषेलेपनसे तथा रूक्षतासे कफका नाशकरेहै, इसप्रकार आमला त्रिदोषनाशकहै ।

शुष्कामलकगुणाः ।

आमलस्यफलंशुष्कंतिक्तमम्लंकटुस्मृतम् ।
मधुरंतुवरंकेश्यं भग्नसन्धानकारकम् ॥
धातुवृद्धिकरंनेत्र्यंलेपनात्कांतिकारकम् ।
पित्तंकफंतृषांघर्ममेदोरोगंविषंतथा ॥
त्रिदोषंनाशयत्येवंपूर्वाचार्यैर्निरूपितम् । ( नि० र० )

अर्थ-सूखा आमला-कडवा, खट्टा, चरपरा, मीठा, कषेला, केशोंको हितकारी, भग्नसन्धानकारक, धातुवर्द्धक और नेत्रोंको हितकारी है । इसका लेप करनेसे देहकी कांति बढती है, तथा पित्त, कफ, तृषा, पसीना, मेद, विष और त्रिदोषनाशक है ।

अस्य मज्जागुणाः ।

तन्मज्जाप्रदरच्छर्दिवातपित्तज्वरापहा ।
कषायामधुरावृष्याश्वासकासनिबर्हणा ॥

अर्थ-इसकी मींग प्रदररोग, वमन, वात, पित्त और ज्वरको दूर करेहै । तथा कषेली, मधुर, वीर्यजनक, श्वास और खांसीको नष्ट करेहै ।

यस्ययस्यफलस्येहवीर्यंभवतियादृशम् ।
तस्यतस्यैववीर्य्येणमज्जानमपिनिर्दिशेत् ॥ (भा०प्र०)

अर्थ-जिस जिस वृक्षके फलमें जैसा जैसा वीर्य होताहै, वैसाही उसकी मींगमेंभी जानना ।

विवरण-इसका बडा वृक्ष वाग और जगलमें होताहै, पत्ते छोटे छोटे इमलीके समान होतेहैं, इसकी शाखाओंपै छोटी छोटी लाईके दानेकी समान पीले फूल होतेहैं, फल तेंदूकी समान गोल और झुमकोंमें लगते हैं । फलके ऊपर छः रेखा अत्यन्त सूक्ष्म होती हैं ।

व्यवहार-फलकी छाल । मात्रा ४ मासेकी ।

शुण्ठीनामानि ।



शुण्ठीमहौषधीविश्वाशुष्कार्द्रंविश्वभेषजम् ।
भेषजंशृङ्गबेरञ्चविश्वंकफारिनागरम् ॥

अर्थ-शुण्ठी, महौषधी, विश्वा, शुष्कार्द्र, विश्वभेषज, भेषज, शृंगवेर,

विश्व, कफारि, नागर (महौषध, शुण्ठि, इन्द्रभेषज, विश्वौषध, कटुग्रन्थि, कटुभद्र, शुण्ठच, कटूत्कटक, कदूषण, सौवर्ण, आर्द्रक, शोषण, नागराह्व, आर्द्रज, औषध)

| | |
|---|---|
| संस्कृत भाषामें | शुंठी। |
| हिन्दी भाषामें | सौंठ, शुंठी। |
| वङ्गभाषामें | शुंट-ठ। |
| मराठीभाषामें | सुंठ। |
| गुजरातीभाषामें | शुण्ठच। |
| कर्णाटकीभाषामें | शुंठि। |
| तैलिङ्गीभाषामें | शोंठी। |
| इंग्रेजीभाषामें | डाइजञ्जर। Dyginger |
| फारसीभाषामें | जंजवील। |

अस्या गुणाः।

शुण्ठीरुच्यामवातघ्नीपाचनीकटुकालघुः।
स्निग्धोष्णामधुरापाकेकफवातविबन्धनुत्॥
वृष्यासर्पावमिश्वासशूलकासहृदामयान्।
हन्तिश्लीपदशीतार्शआनाहोदरमारुतान्॥
आग्नेयगुणभूयिष्ठंतोयांशपरिशोषियत्।
संगृह्णातिमलंतत्तुग्राहिशुण्ठ्यादयोयथा॥
विबन्धभेदनीयातुसाकथंग्राहिणीभवेत्।
शक्तिर्विबन्धभेदेस्याद्यतोनमलपातने॥ (भावप्रकाश)

अर्थ-सौंठ-रुचिकारी, आमवातनाशक, पाचक, चरपरी, हलकी, स्निग्ध, उष्णवीर्य्य, पाकमें मधुर, कफ वात और विवन्धको दूर करैहै। वीर्य्यवर्द्धक, सारक तथा वमन, श्वास, शूल, खांसी, हृदयरोग, श्लीपद, शोक, ववासीर-अफारा, उदररोग और वातके रोगोंका नाश करैहै। जो द्रव्य आग्नेयगुण, विशिष्ट है और जलांशशोषक है, मलका ग्रहण करताहै जिसप्रकार सौंठ आदि पदार्थ ग्राही हैं, कोई कहै कि जो विवन्धको भेदन करनेवाली है वह कैसे ग्राही होसकती है तो कहतेहैं कि सौंठमें विवन्धभेदकी शक्ति है, परन्तु मलपातकी नहीं।

अन्यच्च ।

**नागरं कफवातघ्नंविपाकेमधुरं कटु ।**
**वृष्योष्णंरोचनंहृद्यंसस्नेहंलघुदीपनम् ॥**
**पाण्डुंसंग्रहणींपित्तंनाशयेदितिकीर्त्तितम् ।**

अर्थ–सोंठ–कफ वातनाशक, पचनेमें मधुर, चरपरी, वीर्यवर्द्धक गरम, रोचक, हृदयको हितकारी, स्नेहयुक्त, हलकी और दीपन है तथा पाण्डुरोग, संग्रहणी और पित्तका नाश करे है ।

आर्द्रकनामानि ।




**आर्द्रकंशृङ्गबेरंस्यात्कटुभद्रंकटूत्कटम् ।**

अर्थ–आर्द्रक, शृङ्गबेर, कटुभद्र, कटूत्कट, ( गुल्ममूल, मूलज, कन्दर, वर, महीज, सैकतेष्ट, अनूपम, अपाकृष्णक, चन्द्राख्य, राहुच्छत्र, सुशाकक, शार्ङ्ग, आर्द्रशाक, मच्छाक, आर्द्रिका )

| | |
|---|---|
| संस्कृतभाषामें | आर्द्रक । |
| हिन्दीभाषामें | अदरख–क । |
| वंगभाषामें | आदा । |
| मराठीभाषामें | आलें । |
| गुजरातीभाषामें | आदु । |
| कर्णाटकीभाषामें | अल्ल । |
| तैलिङ्गीभाषामें | अल्लं । |
| इंग्रेजीभाषामें | जिंजिरुट् । Gingerroot |
| अरबीभाषामें | जिंजिबिलतर । |

लैटिन्भाषामें जिंजिवर ओफिसिनेली Gingiber Officinale
फारसीभाषामें जिंजिविलरतव ।

अस्य गुणाः ।

आर्द्रिकाभेदनीगुर्वीतीक्ष्णोष्णादीपनीमता ।
कटुकामधुरापाकेरूक्षावातकफापहा ॥ ( भावप्रकाश )

अर्थ-अदरख-भेदक, भारी, तीक्ष्ण, उष्ण, दीपन, चरपरा, पाकमें मधुर, रूक्ष, वात और कफनाशक है ।

अपिच ।

शृंगबेरंरसेपाकेशीतलंमधुरंलघु ।
कटुकोष्णञ्चहृद्यञ्चभेदकंचाग्निदीपकम् ॥
रूक्षंरुचिप्रदंवृष्यंपाचकंसारकंमतम् ।
कण्ठ्यमग्रेमांद्यहरंशोथारुचिकफापहम् ॥
वातंकण्ठरुजंकासंश्वासमानाहवातकम् ।
मलबंधंवमिंशूलंनाशयेदितिकीर्तितम् ॥
तस्यांकुरारसाभावात्कफवातकरामताः ।
रक्तदोषस्यशमनास्तेवृद्धाःकफनाशकाः ॥
काञ्जिकासैन्धवंचार्द्रंपाचकंचाग्निदीपनम् ।
मलबाधामवातानांकफवातविनाशकम् ॥
केवलंलवणेनाथमिश्रितंचाग्निदीपनम् ।
रुच्यंप्रियंसरंप्रोक्तंशोथवातकफापहम् ॥
भोजनात्पूर्वपश्चात्तुकण्ठजिह्वाविशोधकम् ।
जम्बीरसैन्धवयुतंरुचिदंमुखशुद्धिकृत् ॥
मूत्रकृच्छ्रंपाण्डुरोगंरक्तपित्तंव्रणंतथा ।
मूत्राश्मरींज्वरंदाहंपित्तंग्रीष्मेशरद्यपि ॥
नाशयेदितिचप्रोक्तंशेषाविश्वासमागुणाः ।

अर्थ-अदरख रसमें और पाकमें शीतल, मधुर, चरपरा, गरम, हृदयको

हितकारी, भेदक (दस्तावर) अग्निको दीपनकरनेवाला, रूखा, रुचिको उत्पन्न करनेवाला, वीर्य्यजनक, पाचक, सारक, कण्ठको हितकारक तथा मंदाग्नि, सूजन, अरुचि, कफ, वात, कण्ठरोग, खाँसी, श्वास, आनाह, वात, मलबन्ध, वमन और शूलका नाश करेहै।

कांजी और सैन्धवलवणयुक्त अदरख-पाचक, अग्निप्रदीपक तथा मलबन्ध और आमवातका नाश करेहै।

केवल लवणमिश्रित अदरख-अग्निको दीपन करे, रुचिको उत्पन्न करे, प्रिय, सारक तथा सूजन, वात और कफका नाशक है।

भोजनके प्रथम भक्षण कियाहुआ अदरख-कण्ठ और जिह्वाको शुद्ध करेहै। जंभीरी नींबू और सैंधानोनके साथ अदरख मुखको शुद्धि करेहै तथा मूत्रकृच्छ्र, पाण्डुरोग, रक्तपित्त, घाव, मूत्ररोग, पथरी, ज्वर, दाह और पित्तको शरदृऋतुमें तथा ग्रीष्मऋतुमें नष्ट करे है, शेष गुण सोंठकी समान जानने।

द्रव्यगुणाः।

वातपित्तकफेभानांशरीरवनचारिणाम्।
एकएवनिहंत्यत्रलवणार्द्रककेसरी॥

अर्थ-वात, पित्त, कफरूपी हाथी जो वनरूपी शरीरमें विचरण करते हैं उनके मारनेको एकही महापराक्रमी लवण और अदरखरूपी सिंह है।

भोजनाग्रेसदापथ्यंलवणार्द्रकभक्षणम्॥

अर्थ-भोजनके आदिमें अर्थात् प्रथम लवणसहित अदरखका सेवन करना सदा पथ्यहै।

निषेधः।

कुष्ठपाण्ड्वामयेकृच्छ्रेरक्तपित्तव्रणज्वरे।
दाहेनिदाघेशरदिनैवपूजितमार्द्रकम्॥

अर्थ-अदरख-कोढमें, पाण्डुरोगमें, मूत्रकृच्छ्रमें, रक्तपित्तमें, व्रणरोगमें, ज्वरमें, दाहरोगमें, ग्रीष्मऋतुमें और शरदृऋतुमें अपथ्य है। ऐसा भावमिश्रने लिखाहै।

विवरण। अदरखका गुल्म होताहै, रेतली भूमि और सजल स्थानमें अधिकतासे उत्पन्न होताहै, पत्ते छोटी इलायचीके समान होते हैं, इसके

कन्दकोही अदरख कहते हैं। उसी कन्दको सुखाकर सोंठ बनाते हैं, सोंठकी अनेक जातीहैं।

मरिचनामानि।




मरिचंपवितंश्यामंवेणुजंयवनप्रियम्।
वल्लीजंवेल्लजंशुद्धंकोलकंधर्मपत्तनम्॥

अर्थ-मरिच-पवित, श्याम, वेणुज, यवनप्रिय, वल्लीज. वेल्लज, शुद्ध, कोलक, धर्मपत्तन, कोल, ( ऊषण, वरिष्ठ, यवनेष्ट, वृत्तफल, शाकाङ्ग, वेणुक, कटुक, शिरोवृत्त, वार, कफविरोधि, मृष्ट, सर्वहित, कृष्ण )

सितमरिचनामानि।

सितमरिचंशीतोत्थंसितवल्लीजंचवालकंबहुलम्।
धवलंचन्द्रकमेतन्मुनिनामगुणाधिकंचवश्यकरम्॥

अर्थ-सितमिरच-शीतोत्थ, सितवल्लीज, वालक, वहुल, धवल, चन्द्रक, ( सिताख्य )

| | |
|---|---|
| संस्कृतभाषामें | मरिच, सितमरिच। |
| हिन्दीभाषामें | कालीमिरच, सफेद मिरच। दक्षिणी मिरच। |
| वंगभाषामें | - मरिच, गोलमरिच, सादामरिच। |
| मराठीभाषामें | मिरें-पांढरें, मिरीं। |
| गुजरातीभाषामें | मरी, तीखा. धोलांमरी। |
| कर्णाटकीभाषामें | मेणसु, विलेयमेणसु। |
| तैलिङ्गीभाषामें | मरिया, मिरियन॥ |
| तामिलीभाषामें | मिलगु, मिलाओ। |

अँग्रेजीभाषामें ब्लाक्पेपर Black Pepper
लैटिन्भाषामें पाईपर नैग्रम्। Piper Nigrum
फारसीभाषामें पिल पिले अस्वद् हल पिलेगिर्द।
अरवीभाषामें फिल फिलेअवीद्।

अस्यगुणाः।

मरिचंकटुकंतीक्ष्णंदीपनंकफवातजित्।
उष्णंपित्तकरंरूक्षंश्वासंशूलकृमीन्हरेत्॥
तथार्द्रं मधुरंपाके नात्युष्णं कटुकंगुरु।
किञ्चित्तीक्ष्णगुणंश्लेष्मप्रसेकि स्यादपित्तलम्॥ (भा.प्र.)

अन्यच्च।

अर्थ-कालीमिरच-चरपरी, तीक्ष्ण, अग्निको दीपन करनेवाली, कफ वातनाशक, गरम, पित्तजनक, रूखी तथा श्वास, शूल और कृमिको नष्ट करेहै। कच्ची कालीमिरच-पाकमें मधुर, किंचित् उष्ण, चरपरी, भारी, ईषत् तीक्ष्ण, कफको निकालनेवाली और पित्तकारक नहींहै।

सितमरिचगुणाः।

कटूष्णंलघुतच्छुष्कमवृष्यंकफवातजित्।
नात्युष्णंनातिशीतञ्चवीर्यंतोमरिचंसितम्॥
गुणवन्मरिचेभ्यश्चचक्षुष्यञ्चविशेषतः॥ (सुश्रुतसंहिता)

अर्थ-सफेद मिरच-चरपरी, गरम, हलकी, अवृष्य, कफ वातनाशक इसका वीर्य न अत्यन्त गरमहै और न अत्यन्त शीतलहै, इसके गुण काली मिरचके समान हैं, परन्तु विशेषकरके नेत्रोंको हितकारी है।

अपिच।

कटूष्णंश्वेतमरिचंविषघ्नंभूतनाशनम्।
अवृष्यंदृष्टिरोगघ्नंयुक्तंचैवरसायनम्॥ (रा० नि०)

अर्थ-सफेद मिरच-चरपरी, गरम, विषनाशक, भूतनाशक, अवृष्य, दृष्टिरोगविनाशक और किसीके साथ रसायनहै।

अन्यच्च-मरिचगुणाः।

मरिचंकटुकंतिक्तंलघुचोष्णंरुचिप्रदम्।
अग्निदीप्तिकरंतीक्ष्णमवृष्यंछेदिशोषकम्॥

रूक्षंपित्तकरश्चैवकफवातंक्रुमीञ्जयेत् ।
श्वासंकासंचहृद्रोगंशूलंचैवविनाशयेत् ॥
प्रमेहंचार्शरोगञ्चपथ्यंप्रोक्तंपुराविदैः । (निघण्टुरत्नाकर)

अर्थ-कालीमिरच-कडवी, चरपरी, हलकी, गरम, रुचिदायक, अग्निप्रदीपक, तीक्ष्ण, अवृष्य, छेदक, शोषक, रूक्ष, पित्तकारक, तथा कफ, वात, कृमि, श्वास, खाँसी, हृदयरोग, शूल, प्रमेह और बवासीरका नाश करेहै।

कच्चीमिरचका सेक करनेसे सूजन दूर होतीहै, गायकेघीके साथ पिसीहुई मिरचका व्यवहार करनेसे अर्शरोगका वियोग होताहै। एक मिरचको सुईके नोंकपर वेधकर उसको अग्नि अथवा दीपकी लोहपै जलावै; उसका धुआँ सूँघनेसे हिचकी और शिरकी पीडा शान्त होतीहै ॥ मिरचमें घी मिश्रितकर खानेसे अनेक प्रकारके नेत्ररोग विध्वंस होतेहैं।

विवरण। मिरच लता दक्षिणदेशके त्रिवांकुर मलवारादिकी खादर उपजाऊ भूमिमें अधिकतासे उत्पन्न होतीहै, वहाँके रहनेवाले इसलताके छोटे छोटे टुकडे करके बडे बडे वृक्षोंकी जडमें लगादेतेहैं तीनवर्षमें लतापै फल आताहै फल पककर लाल होजाते हैं, परन्तु सूखजानेपर कालारंग आजाताहै। शाक इत्यादिमें कालीमिरच मसाला होगईहै। लाल मिरचके पर्य्याय आगे लिखेहैं।

पिप्पलीनामानि।




पिप्पलीमागधीकृष्णाचपलाचञ्चलाकणा।
उपकुल्याचकोल्याचवैदेहीतिक्ततण्डुला ॥

अर्थ-पिप्पली-मागधी, कृष्णा, चपला, चञ्चला, कणा, उपकुल्या, कोल्या, वैदेही, तिक्ततण्डुला ( उष्णा, शौण्डी, कोला, कटी, एरण्डा, मगधा,

ऊषणा, पिप्पली, कृकला, कटुबीजा, कौरङ्गी, तिक्ततण्डुला, श्यामा, सूक्ष्मतण्डुला, दन्तकफा, मगधोद्भवा )

| | |
|---|---|
| संस्कृतभाषामें | पिप्पली । |
| हिन्दीभाषामें | पीपल, (र). |
| बंगभाषामें | पिपुल । |
| मराठीभाषामें | पिंपळी । |
| गुजरातीभाषामें | लिंडिपीपल । |
| कर्णाटकीभाषामें | हिप्पली । |
| तैलिंगीभाषामें | पिप्पलु । |
| तामिलीभाषामें | पिंपिलि |
| वम | बङ्गालिपिम्परि । |
| इंग्रेजीभाषामें | लॉंगपीप्पर । Long pepper |
| लैटिन्भाषामें | पाइपर लॉंग । Piper Longuw |
| फारशभाषामें | पिल्पिल् दराज । |
| अरबीभाषामें | डारफिल, फिल् । |

अस्या गुणाः ।

पिप्पलीदीपनीवृष्यास्वादुपाकारसायनी ।
अनुष्णा कटुका स्निग्धावातश्लेष्महरीलघुः ॥
पिप्पलीरेचनीहन्तिश्वासकासोदरज्वरान् ।
कुष्ठप्रमेहगुल्मार्शःप्लीहशूलामभारुतान् ॥
आर्द्राकफप्रदास्निग्धाशीतलामधुरागुरुः ।
पित्तप्रशमनीसातुशुष्कापित्तप्रकोपिनी ॥
पिप्पलीमधुसंयुक्तामेदःकफविनाशिनी ।
श्वासकासज्वरहरावृष्यामेध्याग्निवर्धिनी॥
जीर्णज्वरेऽग्निमान्द्येचशस्यतेगुडपिप्पली ।
कासाजीर्णारुचिश्वासहृत्पाण्डुकृमिरोगनुत् ॥
द्विगुणःपिप्पलीचूर्णाद्गुडोऽत्रभिषजामतः । (भा०प्र०)

अर्थ-पीपल अग्निको दीपन करनेवाली, वीर्यको उत्पन्न करनेवाली, पाकमें स्वादिष्ठ, रसायन, किञ्चित् उष्ण, चरपरी, स्निग्ध, वात-कफनाशक, हलकी, दस्त लानेवाली तथा श्वास, कास, उदररोग, ज्वर, कुष्ठ, प्रमेह, गुल्म, ( क्षयरोग ) बवासीर, प्लीहा, शूल और आमवातका नाश करेहै ।

कच्ची पीपल-कफको उत्पन्न करनेवाली, स्निग्ध, शीतल, मधुर, भारी, पित्तको शान्त करनेवाली, और सूखी पीपलें, पित्तको कुपित करनेवालीहै ।

मधुयुक्त पीपल-मेदरोग, कफ, श्वास, खाँसी और ज्वरनाशकहै, वीर्यवर्द्धक, मेधाजनक और अग्निवर्द्धक है, गुड़मिश्रित पीपल जीर्णज्वर, हृदयरोग, मंदाग्नि खाँसी, अजीर्ण, अरुचि श्वास, पाण्डुरोग और कृमिरोगका नाश करेहै ।

पीपलका चूर्ण और सोंठका चूर्ण गुड़ मिलाकर खानेसे आम, शूल, अजीर्ण और सूजन दूर होती है ।

पीपलको नीमके रसमें उबालकर नास देनेसे अपस्माररोग दूर होताहै ।

पीपलके काढेमें सहत मिलाकर खानेसे वातज्वर और कफज्वर दूर होताहै ।

सहतमें पीपलका चूर्ण मिलाकर चाटनेसे मूर्च्छारोग दूर होताहै ।

विवरण-पीपलकी वेल जंगवार और मगधदेशमें अधिकतासे उत्पन्न होतीहै, इसके पत्ते नागवल्ली अर्थात् पानके समान होतेहैं ।

पिप्पलीमूलनाम.नि ।

**मूलंतुपिप्पलीमूलंग्रन्थिकंचटकाशिरः ।**
**कणामूलंकोलमूलंचटिकासर्वग्रन्थिकम् ॥**

अर्थ-मूल-पिप्पलीमूल, ग्रन्थिक, चटकाशिर, कणामूल, कोलमूल, चटिका, सर्वग्रन्थिक, ( ग्रंथीक, षड्ग्रन्थि, शिर, कटुग्रन्थि, कटुमूल, कटूषण, सर्वग्रन्थि, पत्राढ्य, विरूप, शोषसम्भव, सुगन्धि, ग्रंथिल, ऊषण, मागध, मागधीजटा )

| | |
|---|---|
| संस्कृतभाषामें | पिप्पली । |
| हिन्दीभाषामें | पीपरा ( ला ) मूल । |
| वंगभाषामें | पिपुलमूल |
| मराठीभाषामें | पिंपळमूल । |

| | |
|---|---|
| गुजरातीभाषामें | पीपरीमूलना गंठोडा। |
| कर्णाटकीभाषामें | पिप्पलियवेरु। |
| तैलिङ्गीभाषामें | पिप्पली वेरुपिप्पलीदुम्प। |
| इंग्रेजी भाषामें | पाईपररूट Piper root |
| लैटिन्भाषामें | पाइपर ओफिसिनेरं Piper officinarum |
| फारसीभाषामें | फिल्फिल् मोया। |
| आरबीभाषामें | असलुल् फिलफिल। |

अस्यगुणाः।

दीपनंपिप्पलीमूलंकटूष्णं पाचनंलघु।
रूक्षंपित्तकरंभेदिकफवातोदरापहम्॥
आनाहप्लीहगुल्मघ्नंकृमिश्वासक्षयापहम्। (भा० प्र०)

अर्थ-पीपरामूल-जठराग्निको दीपन करे, चरपरा, गरम, पाचक, हलका, रूखा, पित्तकारक, भेदक तथा कफ, वात, उदररोग, आनाह, प्लीहा, गुल्म, कृमि, श्वास और क्षयरोगका नाश करे है।

अपिच।

भेदनंपिप्पलीमूलंकासामशूलनाशनम्।
पित्तप्रकोपितीक्ष्णोष्णंरूक्षंपाचनरोचनम्॥

अर्थ-पीपरामूल-दस्तावर, खांसी, आम और शूलनाशकहै। पित्तको कुपित करे, तीक्ष्ण, उष्ण, रूक्ष, पाचक और रोचक है।

चविकानामानि।

चव्यंचवणमुच्छिष्टंचविका:कोलवल्लिका।

अर्थ-चव्य, चवण, उच्छिष्ट, चविका, कोलवल्लिका, (चव्या, चविक, चवी, चवि, पुरन्दर, तेजोवती, कोला, नाकुली, उषणा, चव्यक, वशिर, गन्धनाकुली, वल्ली, कोलवल्लि, कोल, कुक्कुटमस्तक, तीक्ष्णकरिकणावल्ली, कृकर, कुटिलसप्तक, कटुका, कटुपाकिनी)

| | |
|---|---|
| संस्कृतभाषामें | चविका, चव्य। |
| हिन्दीभाषामें | चव्य। |

| | |
|---|---|
| बंगभाषामें | चई गाच्छ । |
| मराठीभाषामें | मिरवेलीचे मूळ, चवळ । |
| गुजरातीभाषामें | चवक । |
| कर्णाटकीभाषामें | चव्य । |
| तैलिंगीभाषामें | सेवासु, चैकार्ण । |
| लैटिन्भा० | चविका, एक्स वर्धी आइ पाइपरचव । Chavica Exwhrdhi Aye Piper Chava |

अस्यागुणाः।

चव्यंस्यादुष्णकटुकंलघुरोचनदीपनम् ।
जन्तूद्रेकापहंकासश्वासशूलार्तिकृन्तनम् ॥ (राजनि०)

अर्थ-चव्य-गरम, चरपरी, हलकी, रोचक, जठराग्निप्रदीपक तथा कृमि, खांसी, श्वास और शूलविनाशक है ।

अपिच ।

पिप्पलीमूलवत्तस्याविशेषाद्गुदजापहम् ।
चव्यपुष्पंगरश्वासकासक्षयविनाशनम् ॥ (म०नि०)

अर्थ-चव्यके गुण पिपलामूलके समान हैं, विशेषकरके गुदाके रोगोंको दूर करे है ।

इसका फूल-विष, श्वास, खाँसी और क्षय रोगनाशक है ।

अन्यच्च ।

चवककटुकंचोष्णंरुच्यंचाग्नेश्चदीपनम् ।
लघूक्तंचकृमिश्वासकासवातकफापहम् ॥
ज्वरार्शःशूलशमनमृषिभिःपरिकीर्तितम् ।
अन्येगुणास्तुविज्ञेयाःपिप्पलीमूलवद्बुधैः ॥

अर्थ-चव्य-चरपरी, गरम, रुचिकारक, जठराग्निदीपक, हलकी तथा कृमि, श्वास, खाँसी, वादी, कफ, ज्वर, बवासीर और शूलका नाश करे है । शेष गुण पीपलामूलकी समान जानने. चव्यकी वेल मलवारमें होतीहै, इसके फलको गजपीपर कहते हैं ।

गजपिप्पलीनामानि ।




चविकायाःफलंप्राज्ञैःकथितागजपिप्पली ।
कपिवल्लीकोलवल्लीश्रेयसीवशिरश्चसा ॥

अर्थ–चव्यके फलकोही भिषक् लोक गजपीपल कहते हैं । कपिवल्ली, कोलवल्ली, श्रेयसी, वशिर, गजकृष्णा, (करिपिप्पली, इभकणा, कपिवल्ली, कपिल्लिका, कपिवल्लिका, वसिर, गजाह्वा, इभोषणा, कुञ्जरपिप्पली, गजोषणा, चव्यफल, चव्यजा, छिद्रवैदेही, दीर्घग्रन्थि, तेजसी, वर्तुली, स्थूलवैदेही )

| | |
|---|---|
| संस्कृतभाषामें | गजपिप्पली । |
| हिन्दीभाषामें | गजपीपल । |
| वंगभाषामें | गजपिपुल । |
| मराठीभाषामें | मोरवेलीला पिंपळ्या येतात ती । |
| कर्णाटकीभाषामें | गजहिप्पली । |
| गुजरातीभाषामें | गजपीपर । |
| तैलङ्गीभाषामें | पेद्दापिप्पलु । |
| लैटिन्भाषामें | प्लैंटेगोएँप्लक्सिकोलिस् सन्डापसस् जोफिसीनेलिस् 'Plantago Amplexicaulis Scandapans Officinalis |

अस्यागुणाः ।

गजकृष्णाकटुर्वातश्लेष्मह्वह्निवर्द्धिनी ।
उष्णानिहंत्यतीसारंश्वासकण्ठामयक्रिमीन् ॥

अर्थ–गजपीपल–चरपरी, वातकफनाशक, अग्निवर्द्धक, गरम तथा अतिसार, श्वास, कण्ठरोग और कृमीका नाश करैहै ।

अपिच ।

गजोषणाकटूष्णाचरूक्षामलविशोधिनी ।
बलासवातहन्त्रीचस्तनकर्णविवर्द्धिनी ॥ ( राजनि० )

अर्थ-गजपीपल-चरपरी, गरम, रूखी, मलशोधक, कफ वातनाशक, स्तन और कर्णवर्द्धक है ।

अन्यच्च ।

गजोषणाकटूष्णाचतीक्ष्णामलविशोषिणी ।
बलासवातहंत्री च स्तनलिंगविवर्द्धिनी ॥

अर्थ-गजपीपर-चरपरी, गरम, तीक्ष्ण, मलशोषक तथा कफ, वातनाशक स्तन और लिंगवर्द्धकहै ।

सैंहलीपिप्पलीनामानि ।

सैंहलीसर्पदण्डाचसर्पाङ्गीब्रह्मभूमिजा ।
पार्वतीशैलजामूलंलम्बबीजातथोत्कटा ।
अद्रिजासिंहलस्थाचलम्बदन्ताचजीवला ।
जीवालाजीवनेत्राचकुरवीषोडशाह्वया ॥

अर्थ-सैंहली, सर्पदण्डा, सर्पाङ्गी, ब्रह्मभूमिजा, पार्वती, शैलजामूल, लम्बबीजा, उत्कटा, अद्रिजा, सिंहलस्था, लम्बदन्ता, जीवला, जीवाला, जीवनेत्रा, कुरवी ।

अस्या गुणाः ।

सैंहलीकटुरुष्णाचजन्तुघ्नीदीपनीपरा ।
कफश्वाससमीरार्त्तिशमनीकोष्ठशोधिनी॥(राजनिघण्टु)

अर्थ-सिंहलीपीपल-चरपरी, गरम, कृमिनाशक, जठराग्निको दीपन करनेवाली तथा कफ, श्वास और वातकी पीडाकी शान्ति करनेवाली और कोठेको शुद्ध करेहै ।

वनपिप्पलीनामानि ।

वनादिपिप्पल्यभिधानयुक्तं सूक्ष्मादिपिप्पल्यभिधानमेतत्।
क्षुद्राचपिप्पल्यभिधानयोग्यं वनाभिधापूर्वकणाभिधानम्॥

अर्थ-वनपिप्पली, सूक्ष्मपिप्पली, क्षुद्रापिप्पली, वनकणा ।

अस्या गुणाः ।

वनपिप्पलिकाचोष्णातीक्ष्णारुच्याचदीपनी ।
आमाभवेद्गुणाढ्यातुशुष्कास्वल्पगुणास्मृता॥ (राजनिघण्टु)

अर्थ-वनपीपल-गरम, तीक्ष्ण, रुचिकारक और अग्निप्रदीपक है, कच्ची वनपीपल अधिक गुणवाली है और सूखी स्वल्प गुणवाली है ।

मर्कटीपिप्पलीगुणाः ।

मर्कटीपिप्पलीतिक्तातुवरासुरसास्मृता ।
मूत्रकृच्छ्राश्मरीयोनिशूलविस्फोटकाञ्जयेत्॥ (नि०र०)

अर्थ-वानरीपीपल-कडवी, कषेली, स्वादिष्ठ तथा मूत्रकृच्छ्र, पथरी, योनिशूल और विस्फोटकका नाश करेहै ।

चित्रकनामानि ।




चित्रकोऽनलनामाचपाठीव्यालस्तथोषणः ।

अर्थ-चित्रक, अनलनामा, पाठी, व्याल, ऊषण, ( कृष्णवर्त्मा, जातवेदा, बर्हि, विभाकर, विभावसु, बृहद्भानु, वैश्वानर, शिखावान्, शुचि, शुष्मा, सप्तार्चि, हिमाराति, हिरण्यरेता, अग्नि, शार्दूल, चित्र, पाठी, कुट, शिखी, कृशानु, दहन, व्याल, ज्योतिष्क, पालक, अनल, दारुण, वह्नि, पावक, शम्बर, द्वीपी, चित्राङ्ग, दाहक, शूर, पाठीन, दारुण, अग्निक, वल्लरी, पाली, कुट, शिखी, लोहिताङ्ग, हुतभुक्, माली, वह्नि, पाची, वह्निनामा )

रक्तचित्रकनामानि ।

कालोव्यालःकालमूलोतिदीप्योमार्जारोग्निर्दाहकःपावकश्च ।
चित्राङ्गोयंरक्तचित्रोमहाङ्गःस्याद्रुद्राह्वश्चित्रकोन्योगुणाढ्यः॥

अर्थ-काल, व्याल, कालमूल, अतिदीप्य, मार्जार, अग्नि, दाहक, पावक, चित्राङ्ग, रक्तचित्र, महाङ्ग, (रक्तचित्रक, उषर्बुधाह्वय, द्व्याग्नि, पाठी, ह्रस्वाग्नि)

| | |
|---|---|
| संस्कृतभाषामें | चित्रक-रक्तचित्रक । |
| हिन्दीभाषामें | चीता, लालचीता । |
| वंगभाषामें | चितेगाछ, एडचिते, चिता । |
| मराठीभाषामें | चित्रक, रक्तचित्रक । |
| कर्णाटकीभाषामें | चित्रमूल, केंपिनचित्रमूल । |
| तैलङ्गीभाषामें | चित्रमूलमु एरचित्र । |
| तामिलीभाषामें | शिवपु, चित्रिर । |
| उर्दू | ध्रुवचिता, रक्तचिता । |
| गुजरातीभाषामें | चित्रो । |
| लैटिन्भाषामें | प्लंबेगोरोझिया-प्लंबेगोझिलेनिका । Plumbago rosea Plumbago Zeylanica |
| फारसीभाषामें | बेखबरंदा । |
| अरबीभाषामें | शितरज्ञ । |
| इंग्रेजीभाषामें | पलंबिगोकौरुलेऐसो । |

अस्य गुणाः ।

चित्रकःकटुकःपाकेवह्निकृत्पाचनोलघुः ।
रूक्षोष्णोग्रहणीकुष्ठशोफार्शःकृमिकासनुत् ॥
वातश्लेष्महरोग्राहीवातार्शःश्लेष्मपित्तहृत् ॥ (भा० प्र०)

अर्थ-चीता-पाकमें चरपराहै, अग्निकारक, पाचक, हलका, रूखा, गरम तथा संग्रहणी, कोढ, सूजन, ववासीर, कृमि, खाँसी और वात कफका नाश करेहै । ग्राही है तथा वादीकी ववासीर, और कफपित्तको दूर करैहै ।

अन्यच्च ।

चित्रकःपाचकोरूक्षोलघुश्चाग्निप्रदीपनः ।
पाकेकटुर्ग्राहकश्चतिक्तोष्णोरुचिदोमतः ॥
रसायनोग्निसदृशःशोथकुष्ठार्शकासहा ।
कृमीन्वातोदरंकण्डूंयकृतंग्रहणींतथा ॥

आमंक्षयंचोदरंचनाशयेदितिकीर्तितः ।
कटुत्वात्कफहृत्प्रोक्तस्तिक्तत्वात्पित्तनाशकः ॥
उष्णत्वाद्वातहृत्प्रोक्तोमुनिभिस्तत्त्वदर्शिभिः॥(नि०र०)

अर्थ-चीता-पाचक, रूखा, हलका, अग्निदीपक, पाकके समय चरपरा, ग्राही, कडुवा, गरम, रुचिदायक, रसायन, अग्निकी समान पराक्रमी तथा सूजन कोढ, बवासीर, खांसी, कृमि, वातोदर, कण्डू, यकृत, संग्रहणी, आम, क्षय और उदररोगका नाश करैहैं।

यह चरपरेपनसे कफका, कडवेपनसे पित्तका और उष्णतासे वातका नाश करैहै, इसप्रकार चीता त्रिदोषनाशकहै ।

रक्तचित्रकगुणाः।

स्थूलकायकरोरुच्यःकुष्ठघ्नोरक्तचित्रकः ।
रसेनियामकोलोहेवेधकश्चरसायनः ॥ (रा० नि०)

अर्थ-लालचीता-देहको स्थूल करनेवाला, रुचिकारी, कुष्ठनाशक, पारेको बांधनेवाला, लोहेमें वेध करनेवाला, रसायन, और शरीरको नूतन करैहै।

कृष्णचित्रकगुणाः।

केशाःकृष्णाःप्रजायन्तेकृष्णचित्रकभक्षणात् ।
कृष्णकृष्णंसमुत्पाटचगोभिराघ्रातमेवच ॥
क्षीरमध्येक्षिपेद्वापिक्षीरंकृष्णंप्रजायते ।

अर्थ-कालेचीतेको भक्षण करनेसे केश काले होजातेहैं, गायके सूँघेहुए काले चीतेको लाकर दूधमें डालनेसे दूध काला होजाताहै ।

विवरण। क्षुप होताहै, चीतेकी अनेक जातीहैं सफेद फूलका, लाल फूलका, काले फूलका, पीले फूलका, इनमें सफेद फूलका सर्वस्थानोंमें होताहै और लालफूलवाले तथा और फूलके चीते देखनेमें बहुत कम आतेहैं।

व्यवहार-मूल, मूलकी छाल, छाल मात्रा ४ मासेकी ।

शतपुष्पानामानि ।




**शताह्वाशतपुष्पाचशताक्षीशतपुष्पिका ।**
**कारवीतालपर्णीचमाधवीशोफकामिसिः ॥**

अर्थ-शताह्वा, शतपुष्पा, शताक्षी, शतपुष्पिका, कारवी, तालपर्णी, माधवी, शोफका, मिसि ( घोषा, शिफा, अतिच्छत्रा, अवाक्पुष्पी, छत्रा, संघातपत्रिका, वज्रपुष्पी, सुपुष्पिका, शतप्रसूना, वहला, पुष्पाह्वा, शतपत्रिका, शालेय, मिशी, सालेय, मिसी, पोति, अहिच्छत्रा, संघातपत्रिका, छत्रा, तालपर्णी, मिषी, शालेया, शीताशिवा, शालीना, वजना और अतिच्छत्रा )

| | |
|---|---|
| संस्कृतभाषामें | शतपुष्पा । |
| हिन्दीभाषामें | सोया-सोयेके बीज । |
| वंगभाषामें | शुलूफा । |
| मराठीभाषामें | वाळंतशोप । |
| गुजरातीभाषामें | शुवानी भाजी-शूवादाणा । |
| कर्णाटकीभाषामें | सब्जासिगे । |
| तैलिङ्गीभाषामें | पेद्दसदापचेट्टु-सदापा । |
| इंग्रेजीभाषामें | डिलसीड् । Dillsee l |
| लैटिन्भाषामें | एनिथं ग्रेवीयोलेन्स. Aurthum Graveoelus |
| फारसीभाषामें | शुत-तुरूमेशूत । |
| अरबीभाषामें | शीतव्वत वजरुल सीव्वत । |

शतपुष्पागुणाः ।

शतपुष्पालघुस्तीक्ष्णापित्तकृद्दीपनीकटुः ।
उष्णाज्वरानिलश्लेष्मव्रणशूलाक्षिरोगहृत् ॥ ( भा० प्र० )

अर्थ--सोया हलका, तीक्ष्ण, पित्तजनक, जठराग्निको दीपन करनेवाला, चरपरा, गरम तथा ज्वर, वात, कफ, व्रण, शूल और नेत्ररोगोंको हरेहै ।

अपिच ।

शतपुष्पाकटुस्तिक्तातीक्ष्णोष्णादीपनीलघुः ।
पित्तलाकफवातघ्नीविशेषाद्योनिशूलनुत् ॥ ( ग० नि० )

अर्थ--सोया--चरपरा, कडवा, तीक्ष्ण, गरम, अग्निप्रदीपक, हलका, पित्तकारक, कफ वातनाशक और विशेष करके योनिशूलका नाश करेहै ।

अन्यच्च ।

शताह्वापित्तलालघ्वीतिक्ताकट्वग्निदीपनी ।
उष्णामेध्यावस्तिकर्मप्रशस्ताकफनाशिनी ॥
वातंज्वरञ्चशूलञ्चयोनिशूलञ्चनाशयेत् ।
आध्मानंचक्षूरोगञ्चव्रणंचैवविनाशयेत् ॥

अर्थ--सोया--पित्तजनक, हलका, कडवा, चरपरा, अग्निदीपक, गरम, मेधाजनक, वस्तिकर्ममें प्रशस्त तथा कफ, वात, ज्वर, शूल, योनिशूल, आध्मान, नेत्ररोग, व्रण और कृमिका नाशकरेहै ।

अस्या आकृतिः ।

शतपुष्पासूक्ष्मपत्रापीतपुष्पातिछत्रका ।
प्रसिद्धाक्षेत्रविख्यातादीपनोक्तामहर्षिभिः ॥

अर्थ--सोयेके पत्ते सूक्ष्म होतेहैं, फूल पीला होताहै, छत्र बहुत होतेहैं, खेतमें उत्पन्न होतीहै और प्रसिद्धहै तथा दीपनहै ।

मधुरिकानामानि ।

सितामधुरिकाचापिमाधुरीतापसप्रिया ।
गन्धाधिकाघोषवतीसुगन्धाचतृषाहरा ॥

अर्थ--सिता--मधुरिका, माधुरी, तापसप्रिया, गन्धाधिका, घोषवती, सुगन्धा, तृषाहरा, ( छत्रा, शालेय, शालीन, मिश्रेया, मधुरा, मिसी,

शीतशिवा, सुपुष्पिका, शतप्रसूना, पुष्पाह्वा, मिशी, घोषा, पोतिका, अहिच्छत्रा, माधवी, कारवी, संघातपत्रिका, अशाकपुष्पी, तालपर्णी, मङ्गल्या, शतपत्रिका, वनपुष्पा, भूरिपुष्पा, मधुरी और शतपुष्पा )

| | |
|---|---|
| संस्कृतभाषामें | मधुरिका, शतपुष्पा, मिश्रेया । |
| हिन्दीभाषामें | सौंफ । |
| वंगभाषामें | मौरी । |
| मराठीभाषामें | बडीशोफ । |
| गुजरातीभाषामें | वरियाली । |
| कर्णाटकीभाषामें | कासंछसिगे । |
| तैलिङ्गीभाषामें | पेद्दाजिल कुरह सौफ । |
| तामिलीभाषामें | सोहि किरे । |
| इंग्रेजीभाषामें | फेनल्सीड् । Feual seed |
| लैटीन्भाषामें | फेनिक्युलं वल्गोरी । Forniculum Vulgore. |
| फारसीभाषामें | बादियान । |
| अरबी भाषामें | एजियानज, असलुल् एजियानज । |

अस्या गुणाः ।

शतपुष्पातुमधुरावातपित्तहरागुरुः । ( राजवल्लभ )

अर्थ-सौंफ-मधुर, वात-पित्तनाशक और भारीहै ।

अपिच ।

शतपुष्पात्रिदोषघ्नीमेध्यापथ्यारुचिप्रदा । ( आत्रेयसंहिता )

अर्थ-सौंफ--त्रिदोषनाशक, मेधाजनक, पथ्य और रुचिको उत्पन्न करेहै ।

अन्यच्च ।

माधुरीकटुकापाकेस्त्रीणांगर्भप्रदासरा ।
तिक्ताकटुचमधुरावृष्याचाग्निप्रदीपनी ॥
वातंज्वरंचशूलंचदाहंनेत्ररुजंतृषाम् ।
व्रणंवान्तिमतीसारमामंचैवविनाशयेत् ॥ ( वै०नि० )

अर्थ-मधुरिका अर्थात् सौंफ पचनेमें चरपरी, गर्भदायक, सारक, कडवी, चरपरी, मधुर, वीर्य्यजनक, अग्निप्रदीपक तथा वात, ज्वर, शूल, दाह, नेत्ररोग, पियास, घाव, अतिसार और आमका नाश करेहै ।

